बोधिसत्व अवलोकितेश्वर के पंच-दश-रूप—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | षडक्षरी-लोकेश्वर | ६. | पद्मनर्तेश्वर | ११. | नीलकण्ठ |
| २. | सिंहनाद | ७. | हरिहर-वाहनोद्भव | १२. | सुगति-सन्दर्शन |
| ३. | खसर्पण | ८. | त्रैलोक्यवशंकर | १३. | प्रेत-संतर्पित |
| ४. | लोकनाथ | ९. | रक्तलोकेश्वर | १४. | सुखावतीलोकेश्वर |
| ५. | हालाहल | १०. | मायाजालाक्रम | १५. | वज्रधर्मलोकेश्वर |

अन्य विवरण यथा द्वादश-वर्गीय देव एवं देवियाँ 'प्रतिमा-विज्ञान' तथा वास्तु-शास्त्र, द्वितीय भाग में द्रष्टव्य हैं। विशेष उल्लेख्य यह है कि अवलोकितेश्वर की प्रतिमायें विपुल हैं।

**जैन-प्रतिमायें**—जैन प्रतिमाओं का आविर्भाव जैनों के तीर्थंकरों से प्रारम्भ हुआ। सर्व-प्रथम प्रतीक, पुनः प्रतिमाय। अब आइये तीर्थङ्कर-प्रतिमा की ओर।

**तीर्थङ्कर**—इनके सम्बन्ध में निम्न प्रवचन अवतार्य है—

आजानुलम्बबाहुः श्रीवत्साङ्कः प्रशान्तमूर्तिश्च।
दिग्वासास्तरुणो रूपवांश्च कार्योऽर्हतां देवः॥

| २४ तीर्थंङ्कर | २४ यक्ष | २४ यक्षिणियाँ |
|---|---|---|
| आदिनाथ | वृषवक्त्र | चक्रेश्वरी |
| अजितनाथ | महायक्ष | अजितबला |
| सम्भवनाथ | त्रिमुख | दुरितारि |
| अभिनन्दननाथ | चतुरानन | काली |
| सुमतिनाथ | तुम्बुरु | महाकाली |
| पद्मप्रभ | कुसुम | अच्युता (श्यामा) |
| सुपार्श्वनाथ | मातङ्ग | शान्ता |
| चन्द्रनाथ | विजय | ज्वाला (भृकुटि) |
| सुविधिनाथ | जय | सुतारा |
| शीतलनाथ | ब्रह्मा | अशोका |
| श्रेयांसनाथ | यक्षेश | मानवी (श्रीवत्सा) |
| वसुपूज्य | कुमार | प्रचण्डा (प्रवरा) |

| | | |
|---|---|---|
| विमलनाथ | षण्मुख | विदिता (विजया) |
| अनन्तनाथ | पाताल | अंकुशा |
| धर्मनाथ | किन्नर | कन्दर्पा (पन्नगा) |
| शान्तिनाथ | गरुड | निर्वाणी |
| कुन्थुनाथ | गन्धर्व | बला |
| अरनाथ | यक्षेश | धारिणी |
| मल्लिनाथ | कुबेर | वैरोट्या |
| मुनिसुव्रत | वरुण | नरदत्ता |
| नमिनाथ | भृकुटी | गान्धारी |
| नेमिनाथ | गोमेध | अम्बिका |
| पार्श्वनाथ | पार्श्व | पद्मावती |
| महावीर (वर्धमान) | मातङ्ग | सिद्धायिका |

१० दिक्पाल—

| | |
|---|---|
| १. इन्द्र | ६. वायु |
| २. अग्नि | ७. कुबेर |
| ३. यम | ८. ईशान |
| ४. निर्ऋति | ९. नागदेव |
| ५. वरुण | १०. ब्रह्मदेव |

९ ग्रह—नव-ग्रह सर्वविदित हैं—

| | |
|---|---|
| १. सूर्य | ६. शुक्र |
| २. चन्द्र | ७. शनैश्चर |
| ३. मंगल | ८. राहु |
| ४. बुध | ९. केतु |
| ५. बृहस्पति | |

क्षेत्रपाल—एक प्रकार से यह जैनों का भैरव है।

श्रुत-देवियाँ—

१. रोहिणी
२. प्रज्ञप्ति
३. वज्रशृंखला
४. वज्राङ्कुशी
५ अप्रतिचक्रा
६. पुरुषदत्ता
७. कालीदेवी
८. महाकाली
९ गौरी
१०. गान्धारी
११. महाज्वाला
१२. मानवी
१३. वैरोट्या
१४ अच्युता
१५. मानसी
१६ महामानसी

६४ योगिनियाँ—ये योगिनियां ब्राह्मणों से विलक्षण हैं।